नहीं बनती। फैक्टरी में कच्ची अफीम को बड़े-बड़े चौकोर हौदों में इकट्ठा करके सड़ाते हैं। कुछ दिन बाद उसके ऊपर काली पपड़ी जम जाती है। इस पपड़ी में बुलबुले उठने लगते हैं। फिर उसे पकाते हैं। पकाकर धूप में सुखाते हैं। जो कर्मचारी इस काम को करते हैं उन्हें धुएं और परमाणुओं की गन्ध के कारण प्रति दसवें दिन अवकाश लेना पड़ता है। सारी निर्माण-विधि पर कठोर नियंत्रण है। प्रत्येक कर्मचारी की बहुत बारीकी से आते-जाते तलाशी ली जाती है। गाजीपुर में अफीम चार प्रकार की बनती है : एक तो योरोप के लिए, जो हाई कमिश्नर लन्दन की संरक्षता में डाक्टरी औषध के लिए भेजी जाती थी। दूसरी भारत के लिए ही डाक्टरी औषध के रूप में व्यवहार करने के लिए पहली से थोड़ी भिन्न बनती है। तीसरी, आबकारी विभाग के लिए बनती है जो भारत में सर्वसाधारण के खाने में आती हैं। और चौथी, उन देशों के लिए बनती है जहां इसका सेवन खाने में नहीं, पीने में करते हैं। गाजीपुर का रासायनिक विभाग अफीम का सत (मारफिया) भी निकालता है।

आसाम में सबसे अधिक अफीम का प्रचार है। यद्यपि वहां के सभ्य व्यक्ति तथा अफसर लोग भी इस भयंकर अभ्यास को कम करने की चेष्टा करतेर हे हैं, परन्तु किसी ने भी सफलता प्राप्त नहीं की। फिर भी सन् १६२१ और उसके बाद जो सफलता मिली, तो वह महात्मा गांधी तथा कांग्रेस-नेताओं को। महात्मा गांधी ने अगस्त १६२१ में आसाम का दौरा किया था और जनता को समझाया कि वे जब तक मादक द्रव्यों का सेवन न त्याग देंगे, तब तक स्वराज्य नहीं ले सकेंगे। महात्मा जी जानते थे कि इस अभ्यास को तोड़ना आसामवासियों के लिए कितना कठिन है, फिर भी उन्होंने उनको बारम्बार यही कहा कि "तुम लोग अवश्य इन वस्तुओं को छोड़ सकते हो। अफीम छोड़ना बहुत ही सहज बात है, ईश्वर में विश्वास रखो।" बहुतों ने इस उपदेश को हृदयंगम किया और अफीम की पुरानी लत को छोड़ दिया। अगस्त से नवम्बर तक सैकड़ों नवयुवकों ने उत्साहित होकर मादक-द्रव्य निषेध का कार्य अपने हाथ में लिया।

आसाम की भयानक स्थिति के बाद उड़ीसा का नम्बर है। उड़ीसा में भी अफीम का अभिशाप है। अब से दो-ढाई सौ वर्ष पहले उड़ीसा बहुत ही वैभवशाली देश था, अंग्रेजों ने प्रारम्भ में यही से बड़े-बड़े व्यापार किये थे। परन्तु अफीम की लत ने उसे अब नष्ट कर दिया है। एक तो वहाँ वैसे भी भयकर बाढ़ें आती और खेत मे खड़ी फसलो तथा धन-जन को बहा ले जाती हैं।

उड़ीसा को उन्नत करने के लिए उसे बिहार प्रान्त में सम्मिलित कर दिया गया था फिर भी उसे विशेष लाभ नही हुआ। एक बार इंडिया आफिस की आज्ञा से एक अफीम जांच कमेटी उड़ीसा में बैठी थी। इसमें एक भी सदस्य योग्य नही था। उसका निम्नांकित नं० २ प्रश्न देखिये :

(२) (i) किसी शारीरिक व्याधि के लिए प्रयोग पर लोग विश्वास करते हैं? अगर ऐसा है तो किन व्याधियों पर ?

(ii) क्या लोग इसके शक्तिवर्द्धक पदार्थ होने पर विश्वास करते है ?

(iii) क्या अफीम गठिया के दर्द और अन्य रोगों के आराम करने में बाहरी प्रयोग में आती है? किन-किन रोगों पर ?

इन प्रश्नों से साफ प्रकट है कि अफीम की खपत के आधार क्या हैं। कमेटी ने ऐसा कोई प्रश्न नहीं किया जैसे, आपकी राय मे अफीम व्यवहार में आने के असली क्या कारण हैं ? इसके प्रमाण में आप क्या विवरण पेश करते हैं ? कमेटी का आगे चलकर पांचवां प्रश्न यह था—

(५) क्या लोगों को शारीरिक विशेष व्याधियों को रोकने के लिए, अथवा शक्तिवर्द्धक पदार्थ के रूप में, मादक द्रव्य की थोड़ी मात्रा लेना आवश्यक है ?

सातवां प्रश्न अफीम की खुराक के सम्बन्ध मे था—

(७) क्या आपको कोई ऐसा उदाहरण ज्ञात है जिसमें अफीम अधिक

मानसिक तथा शारीरिक क्रिया में नुकसान हुआ हो ?

यह प्रश्न इस बात के समर्थन का संकेत करता है कि जो व्यक्ति डाक्टरी उपचार के सिवा वैसे अफीम का शौक करते हैं, उन्हें अफीम हानिप्रद नहीं है। बालासोर के एक डाक्टर के पास बीस प्रश्न दो दिन के अन्दर-अन्दर उत्तर देने के लिए भेजे गये। यह डाक्टर बहुत ही व्यस्त अफसर थे और वे प्रश्नों पर भी विचार करने के लिए यथेष्ट समय चाहते थे। इन डाक्टर महोदय ने जो उत्तर जल्दी में दो दिन समाप्त होने पर भेजे थे, उनमें से एक तो उनके भाव से बिल्कुल ही विपरीत लिखा था। एक अमरीकन मिशनरी को, जिन्हें मादक द्रव्यों का विशेष अनुभव और ज्ञान था, इस कमेटी के समक्ष गवाही देने के लिए पेश किया गया, पर उन्हें यह कहकर इन्कार कर दिया गया कि आप देर से आये हैं।

मिस्टर सी० एफ० एन्ड्रू़ज, जिन्हें भारत के गांवों का विशेष ज्ञान है और डाक्टर चोपड़ा, दोनों की यही सम्मति है कि देश के कल्याण के लिए अफीमी सोसाइटियां नष्ट होनी चाहिये। यही एकमात्र उपाय अफीम छुड़ाने का है।

## कोकीन

कोकीन दक्षिणी अमेरिका के पीरू प्रदेश मे कोका के पेड़ से बनती है। यह अफीम से भी बनती है। भयानक प्रभाव लाने तथा सुन्न करने में कोकीन सब नशोंसे बढ़कर है। इसका प्रभाव आनन्दयुक्त मुस्ती होता है, पर अन्त में मस्तिष्क, शरीर और आत्मा के तेज का इससे नाश होता है। भारत में सम्पट नर-पशु इसे पान मे रखकर खाते हैं। इसका प्रचार भारत में १९१४ से बढा है। यद्यपि सरकार की इस पर कड़ी दृष्टि है फिर भी चोरी-छिपे लाखों रुपयों की बिकती है।

कोकीन के नशे से क्षण-भर एक आनन्द का अनुभव होता है, पर जब नशा उतर जाता है तब उसे मालूम होता है कि वह घोर नरक में गिर गया। उसे भय, भ्रम, भूल, अनिद्रा, मन्दाग्नि, शूल आदि रोग लग जाते

हैं। उसकी आयु नष्ट हो जाती है।

पेटेन्ट दवाइयों मे बहुधा दूषित द्रव्यो, जैसे अफीम, कोकीन, मद्य आदि का ससर्ग रहता है। सिर दर्द की टिकिया जो अधिकतर काम में लाई जाती है, प्रायः उनमें काफीन फेनेस्टीन होता है, यदि उनकी मात्रा भूल से अधिक ले ली जाय तो बहुधा मृत्यु हो जाती है। अमेरिका के प्रसिद्ध डा० ओलीवरवेनडेल होलास का कहना है, "यदि ये सब दवाइयां समुद्र में फेंक दी जायं तो इससे मनुष्य जाति का उतना ही फायदा हो सकता है जितना कि मछलियों का नुकसान।"

## भांग, गांजा और चरस

भाग दक्षिणी और मध्य भारत में लाइसेन्स लेकर बोई जाती है। उत्तर मे पंजाब से लेकर आसाम तक हिमालय की तलेहटी मे जंगली भांग बहुत लगी रहती है। इस जंगली भांग पर भी नियन्त्रण रखने की चेष्टा की जा रही है। भांग के तीन रूप होते हैं, चरस, गांजा और भांग। मादा पौधे का फूल खिलने से पहले ही उसके डोंडे मे से चरस तैयार होता है। यह पजाब होकर मध्य एशिया से आता है। गांजा भी ऐसे ही बनता है, पर यह उतना तेज नही होता। यह बगाल के नौ गांव में लाइसेन्स लेकर बनाया जाता है और इसके बेचने का सर्वाधिकार 'नोगाव गाजा कल्टीवेटर्स कापरेटिव सोसायटी' के हाथों मे है। अहमदाबाद के समीप भी लाइसेन्स लेकर गांजा बनाया जाता है। किन्ही-किन्ही प्रान्तो में जहा चरस पी जाती है, वहा गांजे की मनाही है। भांग हरी-हरी पत्तियो की बनाई जाती है और यह घोटकर पी जाती है। भांग अफीम जैसी भयप्रद नही होती। चरस और गाजा मतवाला बना देते हैं और पीने वाले की वृत्ति हिंसक हो जाती है। चरस के पीने वाले प्राय पागल हो जाते हैं।

बर्मा मे भाग को लोग अधिक नही जानते। दक्षिणी भारत मे इसे कम व्यवहार करते हैं। सबसे अधिक खपत सिंध में होती है। सन् १९२६-२७ मे यू० पी० सरकार ने बहुत अधिक नाजायज चरस पकड़ी थी।

इसकी खरीद का मूल्य ६ रु० से १० रु० प्रति किलो था और बेचने का भाव १२० रु० प्रति किलो।

भाग की पौध साल मे एक बारहोती है। पौध दो प्रकार की होती है— नर और मादा। नर पौधा मादा से छोटा होता है और इसमे घन के पत्ते नही लगते। पौध में तीन चीजें होती है . १ पतली शाखाए। २. चिकने बीज(जिनमे से तेल भी निकल सकता है।) ३ पसेव (रतूबत जो पत्तियो और फूलो के सिरो पर रहता है) यह तीसरी चीज ही आबकारी की आमदनी है। पौधे मे से तीनो चीजें बनती है।

१. गांजा—मादा पौध के फलो से गाजा बनता है।

२. चरस—पसेव की बनती है, जैसे अफीम बनती है। इसमे पौध के मूल अवयव सबसे अधिक होते हैं।

३. भांग—नर और मादा दोनों पौध की पत्तियो को सुखाकर बनती है।

ये पदार्थ अति सूक्ष्म मात्रा मे भूख को बढाने वाले, तथा सूक्ष्म मात्रा में नींद और खुमारी को लाने वाले हैं। खुमारी की अवस्था मे मनुष्य सुख का अनुभव करता है। ज्यो-ज्यो नशा बढ़ता है, वह स्वप्न देखना, कल्पनाओं में उड़ता और विवेकहीन होकर अनर्गल बकने लगता है। उसका स्नायु मंडल ढीला पड़ जाता है, और वह अनेक रोगों का शिकार बना रहता है। इन वस्तुओं के सेवन करने वाले सिड़ी, दीवाने, क्रोधी और आचारागर्द हो जाते हैं।

आजकल LSD आदि गोलियां तथा अन्य नशीली दवाइयो के सेवन की लत भी शहरी युवक-युवतियों मे खूब बढी-चढी है। चरस या hashish का प्रयोग बहुत बढ़ रहा है। मार्जुआना (marijuana) भी युवको मे प्रिय है। मैंड्रैक्स (Mandrax) नामक एक कृत्रिम दवाई तो बहुत ही लोकप्रिय हो रही है। सभवत : इसलिए कि यह थोडी कीमत मे सहज प्राप्य है। यह एक आनन्दप्रद उत्तेजना उत्पन्न करती है। ये नशीली दवाइयां अधिक-

तर सिगरेट में लपेट कर या चिलम में पी जाती हैं, पान में डाल कर तथा गोलियों के रूप में भी सेवन की जाती हैं। कुछ लोगों को इनका इन्जेक्शन लेने की लत पड़ जाती है। दिल्ली विश्वविद्यालय के कालेजों तथा होस्टलों में इन मादक द्रव्यों के सेवन की एक भारी समस्या उत्पन्न हो गई है। भारत में बढ़ती हुई हिप्पी कल्ट ने यह व्यसन बहुत बढ़ा दिया है।



# तम्बाखू

तम्बाखू अमेरिका की देन है। यह सबसे पहले वहीं देखा गया। वनस्पति के भौगोलिक आधार पर यह प्रकट किया गया है कि चीनियों में इसे पीने की बहुत प्राचीन पद्धति थी। पश्चिमी निवासियों ने इसे चीन से सीखा। परन्तु और भी गहरी छानबीन करने से यही परिणाम निकलता है कि योरोप अथवा एशिया में तम्बाकू पहले नहीं होता था। कोलम्बस ने क्यूबा के टापू में लोगों को मक्का के पत्तों में लपेटकर सूखा तम्बाकू पीते देखा था। डाक्टर पारसेवोस्त अपने इतिहास में लिखते हैं कि अमेरिका के पास किसी टापू में उन्होंने लोगों को एक नली में रखकर सूखी पत्तियां पीते देखा जिसे वे तम्बाकू कहते थे।

योरोप में सबसे प्रथम स्पेन निवासी गोन्जालो-हरनान्डेज ने तम्बाकू की पौद सोविया में बोई थी, परन्तु कुछ दिन बाद वहीं के डाक्टर निकोलस मनारडेस ने एक दिन इसमें डाक्टरी उपचार के गुणों की प्रशंसा की। परन्तु और भी अनुसंधान करने पर ज्ञात हुआ कि तम्बाकू डाक्टरी उपचारों के योग्य नहीं है।

तम्बाकू की पौध के लिए गरम आबोहवा की आवश्यकता पड़ती है। फिर भी तम्बाकू की भिन्न-भिन्न जातियों के लिए भिन्न-भिन्न प्रकार की जमीन और आबोहवा का होना आवश्यक होता है। 'वर्जिनिया तम्बाकू', जो पश्चिमी देशों का प्रसिद्ध तम्बाकू है और जिसकी बढ़िया सिगरेटें संसार-भर में जगह-जगह पर बिकती हैं, साधारणतया चार से छः फुट ऊंचा होता है। इसकी पत्तियों की लम्बाई अठारह इंच और चौड़ाई दस इंच तक होती है। पत्ती की बनावट अण्डाकार होती है और फूल का

हल्का गुलाबी होता है। तम्बाखू की कच्ची पौध को कोई नही खाता। जब पौध पकने लगती है, तभी उसे तोड़ लेते हैं, पूरा पकने से वह खाने के योग्य नही रहता। क्योकि पूरा पकने की क्रिया में उसके समस्त गुण पत्तियो में से निकलकर बीजों मे सग्रहित होने लगते हैं, यदि बीज ही बनाना हो तब तो पौध को पहले तोड़ने की आवश्यकता नही। पत्ती जितनी अधिक मोटी और भारी होगी उतनी ही अधिक उसकी कीमत होगी और वह उतना ही अधिक नशीला होगा। परशिया के शीराज तम्बाखू की बहुत प्रशंसा की जाती है। तम्बाखू की स्थायी रूप से खेती सबसे पहले अमेरिका मे होनी आरम्भ हुई थी। सन् १६०७ ईस्वी मे जेम्सटाऊन नगर मे 'विरजिनिया कोलानी' में तम्बाखू बोया गया। आठ वर्ष बाद उसके बोने मे और भी विस्तार किया गया। तेरह वर्ष के बाद सन् १६२० में तम्बाखू व्यापार की महत्त्वपूर्ण वस्तु बन गई। और इसकी इतनी प्रतिष्ठा हुई कि १०० पौंड तम्बाखू के बदले एक क्वारी कन्या ब्याह ली जाने लगी। सन् १६२०में ही ऐसे ६० ब्याह रजिस्टर मे दर्ज किये गये थे। अगले वर्ष सन् १६२१ मे यह भाव बढ गया अर्थात् १५० पौंड तम्बाकू के बदले एक क्वारी कन्या दी जाने लगी। इस वर्ष ६०विवाह हुए थे। ये विवाह नीच और अर्द्ध-शिक्षित जातियों मे हुए थे।

शीघ्र ही धूम्रपान की प्रथा फैलने लगी। अंग्रेजों ने इसे कलापूर्ण ढंग से पीना आरम्भ किया। उन्होने एक नली बनाई, उसमे तम्बाकू को चूर्ण करके दबा-दबाकर भरा और फिर सुलगाकर पिया। दबाकर भरने से तम्बाकू जल्दी नही जल जाता, धीरे-धीरे कश खिचता है। ओर भी अधिक शौक से पीने वालों ने पत्तियों की नसों और गर्द-मिट्टी को साफ करके चूरे मे सुगन्ध डालकर पिया।

इग्लैड मे सबसे पहले महारानी एलीजाबेथ के शासन काल मे सर वाल्टर रेले ने तम्बाखू को श्रेष्ठ उपहार समझकर इसे एलीजाबेथ को भेंट किया। रानी ने उसे सादर स्वीकार किया, उन्होंने इसके दो-तीन घूट ही पिये थे कि उनके पेट में दर्द होने लगा और कष्ट बढ़ गया। दरबारियों

में कानाफूंसी होने लगी कि सर वाल्टर ने निश्चय ही महारानी को विष-पान कराया है, परन्तु वे कुछ ही घंटे के बाद स्वस्थ हो गईं।
डाक्टर रिचर्डसन तम्बाखू पीने पर निम्न परिणाम बतलाते हैं।

१. पीली भाप बनती है।
२. कार्बन बनती है। कार्बन गले में तथा गले और कलेजे की नालियों में जम जाती है।
३. अमोनिया उत्पन्न होता हैजो अधिककाल तक पीतेरहने से जिह्वा को फाड़ डालता है, गले को खुश्क करता है जिससे प्यास बढ़ती है और तीव्र धूम्रपान की इच्छा जाग्रत होती है। अमोनिया रक्त को भी दूषित करता है।
४. कारबोनिक एसिड (कोयले का तेजाब) उत्पन्न होता है, जिससे सिर दर्द, अनिद्रा और स्मरण शक्ति का ह्रास होता है।
५. निकोटीन प्रवाहित होती है। निकोटीन एक तीव्र विष है, इसकी एक बूंद खरगोश के मुंह मे डालो तो वह तुरन्त मर जायगा। कुत्ते की जीभ पर दो बूंद डालो तो वह भी मर जायगा। निकोटीन को कबूतर की टांग से छुआ दो तो वह चार मिनट के अन्दर मर जायेगा। डाक्टर ब्रोडे ने बिल्ली की जीभ पर एक बूंद डाली तो वह पांच मिनट मे उसी क्षण मर गई। हरी-हरी पत्तियों को पीसकर मनुष्य-शरीर की त्वचा पर मालिश करें तो विषैला प्रभाव होगा।

और भी सूक्ष्म विष हैं जैसे : कोलिडीन, प्रुसिक एसिड, कार्बन-मोनक्साइड, फरफुरल और एक्रोलीन। कोलिडीन जहरीला क्षार है, जिससे स्नायु दुर्बल हो जाते हैं और चक्कर आने लगते हैं। प्रुसिक एसिड ज्ञान-तन्तुओं को मलीन कर देता है। सिर में भारीपन रखता और मन में अरुचि पैदा करता है। कार्बन मोनक्साइड दम घोटकर मार डालने वाली गैस है। इसका प्रभाव यह होता है कि सांस जल्दी-जल्दी चलने लगती है, हृदय की गति तेज हो जाती है, रोमांच और ऐंठन होती है। आंखों की

पुतलियां फैल जाती हैं और ठंडा पसीना, ठंडा बदन और बेहोशी पैदा करती है। फुरफुरल भी मस्तिष्क के ज्ञान-तन्तुओं को ढीला कर देने वाला विष है, जिससे बाद में आचार और शुद्ध विचार नष्ट हो जाते हैं। एक्रोलीन एक गैस है जो मन मे चिड़चिड़ाहट पैदा कर देती है।

अब यह प्रश्न उठ सकता है कि इतने विष रहते तम्बाखू पीने वाले दीर्घ काल तक कैसे जीते रहते हैं? बात यह है कि यदि विष की सम्पूर्ण मात्रा शरीर में एक साथ पहुंच जाय तब तो ऐसा होना सम्भव है। परन्तु ४ प्रतिशत ही विष रुधिर में प्रवेश कर पाता है शेष वापिस निकल जाता है। यह ४ प्रतिशत भी एक साथ ही प्रवेश नही करता, धीरे-धीरे करता है। थोडा-थोड़ा करके पहुचने से शरीर को उसके सहने का अभ्यास हो जाता है। इसलिए *वर्षों मे वह विष अपनी मात्रा पूरी कर पाता है* और तब अनेक रोगों को उत्पन्न करके मनुष्य के प्राण समाप्त करता है। डाक्टरो ने प्रयोग करके देखा है कि तम्बाखू सेवनकरने वाला व्यक्ति जीवन के १०-१५ वर्ष अवश्य ही तम्बाखू की भेंट चढायेगा।

इन हानियों से परिचित होकर तम्बाखू का परित्याग किया जाने लगा। रानी एलिजाबेथ ने अपने राज्य मे तम्बाखू का पूर्णनिषेध करने की आज्ञा प्रचारित कर दी थी। उसके बाद दूसरे शासक जेम्स-प्रथम ने तम्बाखू के विरुद्ध प्रसिद्ध पुस्तक Counterblast to Tobacco लिखी। उन्होने लिखा था कि "तम्बाखू नेत्रों के लिए घृणास्पद, नाक के लिए दुर्गन्धित, मस्तिष्क के लिए हानिप्रद, फेफड़ो के लिए शत्रु और इसका धुआं जीवन-अंधकार का अथाह समुद्र है।" पोप अर्बन अष्टम ने तम्बाखू पीना अपराध करार दे दिया था। टर्की के अमुरथ चतुर्थ ने धूम्रपान करने वालो को मृत्यु-दण्ड दिये थे। कुस्तुन्तुनिया मे ऐसे व्यक्ति की नाक मे नली को आर-पार छेदकर बाजारो मे घुमाते थे। मास्को के ग्रान्ड ड्यूक ने धूम्रपानी को पहले आर्थिक दण्ड और फिर दुबारा मृत्यु-दण्ड नियत किया था। फारस के बादशाह ने अपने राज्य में तम्बाखू का आना वर्जित कर दिया था। अबीसीनिया के राजा किंग जॉन ने सूंघने वाले की नाक काटने और खाने तथा

पीने वाले की गर्दन उतार लेने की दण्ड-व्यवस्था की थी। फिर भी धूम्र-पान रुका नही। विश्व के मेघ के समान यह प्रतिपल समस्त संसार में आच्छादित होता रहा और आज अपने देश भारत मे तीन-चार वर्ष के बच्चे सिगरेट और हुक्के के कश का आंख मीच कर आनन्द लेते हैं।

भारत में इसका प्रचार अकबर के शासन मे बढ़ा। अंग्रेजी सभ्यता ने इसे और भी सुलभ कर दिया, क्योंकि हुक्के और चिलम की झंझट न रही और सिगरेट अथवा बीड़ी चाहे जहां चलते-फिरते पी सकते हैं। तम्बाखू का व्यवहार इतनी प्रचण्डता से बढा है कि अन्य सारी मादक वस्तुओं की बिक्री इससे बहुत ही पीछे है। गत योरोपीय युद्ध के समय हिसाब लगाया गया था कि संसार-भर में तम्बाखू की खेती की कीमत ६२५,००००,००० रुपये थी।

भारत में प्रति वर्ष ढाई लाखटन तम्बाखूखर्च होता है। जिसका मूल्य लगभग तीन अरब रुपये है। लगभग ३५ प्रतिशत व्यक्ति तम्बाखू सेवन करते हैं। बंगाल, मद्रास और बर्मा मे इसकी खेती प्रति दिन उन्नति पर है। दस लाख एकड़ जमीन पर यह बोया जाता है और ५ करोड़ रुपये से अधिक मूल्य का विलायत से आता है। बर्मा और मद्रास मे सिगरेट के बड़े-बड़े कारखाने हैं। जबलपुर और म० प्र० मे बीडियो के घर-घर कारखाने हैं। बम्बई में पत्तो की बीड़ियो का अधिक प्रचार है। राजपूताने मे देशी और काबुली दो प्रकार की तम्बाखू होती है, उसमें गुड मिलाकर भांति-भांति के हुक्के, नरेली और चिलमो मे लोग पीते हैं। कलकत्ता, बनारस, लखनऊ, दिल्ली आदि शहरों मे सुगन्धित वस्तु मिलाकर सुरती, मुश्की, अवरी आदि नामों से उसकी गोलिया बनाते और सोने के वर्क चढ़ा कर बेचते हैं। अमेरिका, इग्लैंड, और मिश्र से प्रति वर्ष ४ करोड़ रुपये से अधिक के सिगरेटें भारत मे आती हैं। लगभग एक करोड़ रुपये का तम्बाखू भारत से विदेशो मे जाता है। भारत की ६० करोड़ जनसंख्या मे कई अरब रुपये का तम्बाखू फूका जाता है। प्रति मनुष्य १० रुपये साल से अधिक पड़ता है। इसके साथ यदि एक मनुष्य एक महीने मे एक माचिस भी खर्च

करे, तो साढ़े सात अरब माचिसें होती हैं, अर्थात् सत्तर करोड़ रुपये प्रतिवर्ष।

बहुत आदमी प्रति दिन सौ-सौ बीड़ियां और ५०-४० चिलम तक पी जाते हैं। यदि प्रति आदमी २५ बीड़ी गिनें और बीस पैसा उनका मूल्य समझें तो प्रति वर्ष ७२) रुपये होते हैं। यदि वह आदमी ४० वर्ष तक बीड़ियां पीता रहा, तो २८८० रुपये की बीड़िया और २५० रुपये की दियासलाई, इस प्रकार कुल३१०० रुपये उसने फूक डाले। इस प्रकार इस रकम पर सूद दर लगाइये और सोचिये कि यदि कुल भारत में २० करोड़ मनुष्य भी तम्बाखू सेवी हुए तो ५०० अरब रुपया से अधिक तम्बाखू की भेंट जाता है।

भारत में १० लाख से अधिक बीघे जमीन में तम्बाखू बोई जाती है, इतनी जमीन में यदि अन्न बोया जाय और दो बार बुआई करने से उसमें से प्रति बीघा २ टन अन्न भी हो, तो २० लाख टन से अधिक अन्न उत्पन्न हो सकता है। प्रति दिन आधासेर के हिसाब से एक-एक मनुष्य को ५ मन अन्न एक वर्ष को काफी होता है। इस तरह १ करोड़ से अधिक मनुष्यों का पेट भर सकता है।

तम्बाखू एकाध मात्रा लेने मे तो दर्द की पीड़ा कम करने वाला है। परन्तु अधिक मात्रा मे लेने पर घुमेरी, बेहोशी, नशा, मृगी, उन्माद और मृत्यु भी हो जाती है। धूम्रपान का इतना अधिक व्यापक प्रचार होने का कारण यह है कि इसे सेवन करके व्यक्ति कुछ देर के लिए चिन्ताओं और भार से मुक्त हो जाता और आराम अनुभव करता है। हमे सच्ची मुक्ति तो अपने कार्य के करने पर ही मिल सकती है। हमे अपनी बुद्धि से अपना उत्तर-दायित्व-भार जो ईश्वर ने हमे मनुष्य-शरीर देकर दिया है, प्रतीत करना और उसका निरालस्य भाव से अकृत्रिम रीति से पालन करना चाहिए।

*हमने देखा है कि पक्षियो को पालतू और न उड़ने देने योग्य करने के लिए तम्बाखू खिलाया जाता है।*

*एक वृद्ध की मृत्यु हो गई। मरने से एक दिन पहले वह डाक्टर के*

पास गया था। उसके घर वालों ने लाश को पोस्टमार्टम के लिए सरकारी जांच करने भेजा। वहां चार डाक्टरों ने परीक्षा की, उसके कलेजे में तम्बाकू का धुआं और विष ठसा हुआ था, इसी कारण से मृत्यु हुई। वह बचपन में ३-४ वर्ष की आयु से ही तम्बाखू पीने लगा था। वास्तव में हम बहुत छोटे-छोटे बच्चों को आजकल बीड़ी-सिगरेट पीते देखते हैं। जो बच्चे अपने बड़ों के अथवा आये-गये मित्रों तथा मेहमानों के लिए हुक्का भरकर उनके सामने पेश करते हैं, वे हुक्का-चोरी से एक-दो कश खींच कर चिलम का स्वाद चख लेते हैं। और फिर बड़े होने पर तो वे भी सबके सामने पीने लगते हैं। उनके अभिभावकों की भी यही धारणा होती है कि हुक्का उनके घर की शान और दस-पांच आदमियों की मण्डली में पीने की बड़े-बूढ़ों की वंश परम्परागत देन है। बिरादरी के सरपंचों की संतान हुक्का पीना अपना गौरव समझती है। शहरों के लड़के मुंह में सिगरेट दबाकर चलना, उसके कश खींचकर धुएं को उड़ाना अपनी प्रतिष्ठा और अमीरी समझते हैं। सिनेमाओं ने छोटे-छोटे बच्चों में कुचेष्टाओं का बहुत प्रचार कर दिया है, जिसमें से सिगरेट पीना भी एक है। सिनेमा हाल में १०-१२ वर्ष के बच्चे को फिल्म की चेष्टाओं का बखान करते और सिगरेट का कश लगाते देखिये तो हमें यही प्रतीत होता है कि भारत की नस्ल को यही भर जवानी है। वह धुएं को इस अभ्यास से छोड़ेगा कि बड़े-बड़े भी उतनी नफासत न सीखे होंगे। बच्चों की धारणा हो जाती है कि बिना पान खाये और सिगरेट पिये हमें कोई बड़ा और बुद्धिमान नहीं समझेगा। हमने अनेक परिवार ऐसे देखे हैं जो बहुत दरिद्र हैं। जब उनके पास तम्बाखू के लिए पैसा नहीं रहता, वे अपने छोटे बच्चे को लेकर किसी अमीर व्यक्ति के पास जा बैठे। उस व्यक्ति ने बच्चे को चीज खाने के लिए एक पैसा दिया, उन्होंने पैसा अंटी में लगाया और बच्चे को लेकर बाजार चले। उस पैसे से तम्बाखू की एक गोली खरीदी जाती है।

एक बार एक साठ वर्ष के मरीज ने डॉक्टर को बुला भेजा। डॉक्टर ने उसकी परीक्षा करके कहा कि मैं तुम्हारा इलाज तब कर सकता हूं जब

तुम तम्बाकू पीना छोड़ दोगे। रोगी ने कहा, "तम्बाखू छोड़ना असम्भव है।" डॉक्टर चले गये। रोगी ने दो दिन तक डॉक्टरके पास आदमी भेजा, पर वे नही आये, उन्होंने यही कहा कि पहले उससे तम्बाखू छुड़ाओ, नही तो वह मर जायगा। पर रोगी तम्बाखू न छोड़ सका। उसने पच्चीस वर्ष की अवस्था से तम्बाखू सेवन आरम्भ किया था और अभ्यास यहां तक बढ गया कि एक क्षण को भी मुंह खाली नही रह सकता था। जीभ के नीचे तम्बाखू की पत्ती दबी ही रहती थी। चौथे दिन जब वह मरने लगा और डॉक्टर ने उसे कह दिया तुम आज मर जाओगे, अब भी तम्बाखू छोडो तो औषध अपना असर करे। उसने लड़खड़ाती जुबान से उत्तर दिया कि डॉक्टर को निकाल दो। जब वह ठंडा होने लगा तब उसने चिल्ला-चिल्ला कर कहा, "मेरी जीभ केनीचे तम्बाखू की पत्ती रख दो। मेरे मुंह में सोना न डालना, गगा जल न डालना, तम्बाखू की पत्ती डाले जाना।" तम्बाखू खाते-खाते ही उसके प्राण निकले।

एक बार एक प्रोफेसर ने एक विद्यार्थी को सिगरेट पीते देख लिया। वे उस विद्यार्थी को बहुत प्यार करते थे, उन्होंने उससे कहा, अब कभी सिगरेट न पीना। विद्यार्थी न माना और नित्य पीता रहा। प्रोफ़ेसर को इस बात से बहुत दु:ख हुआ। उन्होने उसके पिता के पास पहुंचकर इसकी शिकायत की। पिता ने तनिक भी विस्मित न होकर उत्तर दिया, "अच्छा तो है, मैं बूढा हो चला। वह अब पीना न सीखेगा, तो मेरे पीछे सभा सोसा इटी और जाति बिरादरी मे उठ बैठकर सग कैसे निभायेगा। प्रो० साहब, हुक्का ही जाति बिरादरी की नाक है, जिसका हुक्का बन्द, उसे जाति से अलग समझना चाहिए।" प्रोफ़ेसर साहब निराश होकर लौट आये।

दिल्ली के एक करोड़पति सेठ के बहुत ही नाजुक और लाड़ले बेटे रात्रि के समय अपने कमरे मे गद्दे पर सिगरेट पी रहे थे। मलमल का कुरता और बारीक धोती हवा से इधर-उधर फहरा रही थी। वे निन्द्रा-वस्था में होकर सिगरेट का आनन्द लूट रहे थे कि उन्हें नीद सी आ गई। सिगरेट का हाथ उनके सीने पर आ पड़ा। कुरता जरा-सा सुलग कर

जलने लगा, सीना भी जला। पांच मिनट में ही सब कुछ हो गया, भाग दौड़ मच गई, नौकर चाकर आये, डॉक्टर को फोन किया गया। परन्तु छटे मिनट ही उनकी मृत्यु हो गई। उनका नाजुक दिल हल्का-सा घाव नही सह सका।

बच्चों का प्रबल शत्रु यह धूम्रपान है। यह उनकी शारीरिक और मानसिक उन्नति को रोकता तथा उनके आचार को दूषित करता है। फ्रांस के सिपाहियों की नस्ल अब छोटी हो गई है, क्योंकि वे पचास वर्ष पहले बहुत धूम्रपान करते थे। टर्की के सैनिक तम्बाखू और अफीम के के कारण से ही कद मे छोटे हो गये।

धूम्रपान रोकने से आर्थिक सुधार तो होगा ही, नैतिक सुधार भी होगा। यदि एक परिवार में एक व्यक्ति तम्बाखू के ऊपर दस पैसे या पंद्रह पैसे प्रति दिन व्यय करता है, तो उतने धन से प्रति मास वह अपने घर के या बच्चो के लिए कोई वस्तु खरीद कर ला सकता है। धूम्रपान का अभ्यास निश्चय ही व्यर्थ और दूसरों के लिए अपनी शान दिखाने के लिए है। इसका गुण कुछ भी नही। एक बार एक ऑफिसर की स्त्री ने बाजार से एक वस्त्र खरीद लाने के लिए कहा। ऑफिसर एक महीने तक भी उमे नही खरीद सके, क्योंकि उनके पास रुपये नही थे। और वेतन महीने की चार तारीख को मिलता था और उसी दिन उसका सब बंटवारा हो जाता था। वेतन आया, पर खेद है कि वह वस्त्र खरीदने की उसमें गुंजायश न रही। पत्नी ने बिगड़ कर घर का काम धन्धा बन्द कर दिया और कमरे में पड़ी रहतीं। धीरे-धीरे यह छोटी-सी लड़ाई सब पर प्रकट हो गई, क्योंकि केवल बीस रुपये ही का तो प्रश्न था। एक मित्र ऑफिस से लौटते समय उनके साथ हो लिए। ऑफिस और कोठी का फासला एक ही फर्लांग था, इस बीच में पैदल आते-आते उन्होंने चार सिगरेट पी डाली। मित्र ने कहा, "क्या तुम अपने सिगरेट के खर्च का अनुमान कर सकते हो?"

उन्होंने आश्चर्य से पूछा, "क्यों?" इसलिए, कि तुम इसे त्याग कर चालीस रुपये महीने बचा सकते हो। अपनी पत्नी के लिए वैसे दो वस्त्र

खरीद कर ला सकते और लड़ाई मिटा सकते हो। मित्र ने भर्त्सना से उत्तर दिया। ऑफिसर ने उन पर घृणापूर्वक दृष्टि डाली और मित्र को अन्दर आने को बिना कहे ही कोठी में घुस गये।

एक पंसारी को सिगरेट पीने की धुन थी। एक डॉक्टर ने उसे छोड़ने की सलाह दी। पंसारी ने सिगरेट पीना तो छोड़ दिया, किन्तु जितने पैसों की नित्य पीता था, उतने पैसे गुल्लक में डालने लगा। तीस वर्ष के बाद उसने जमीन खोद कर उस गुल्लक को देखा। उसके आश्चर्य की सीमा न रही उसने उस द्रव्य से शहर से बाहर एक मकान बनवा लिया और आज कल वहां स्वच्छ हवा मे आनन्द से रहता है।

इस आर्थिक लाभ पर हम आंख मीच कर कह सकते हैं कि यह ठीक है। धूम्रपान का रुपया धुएं में उड़ ही तो जाता है जिससे न किसी का पेट पलता है, न वस्त्र बनते हैं, न किसी की रक्षा होती है। उससे दुःख ही दुःख मिलता है। अमेरिका में सन् १८६० में ६००,०००,००० रु० का तम्बाखू फूंका गया, और ३०३,०००,००० रु० का मांस खाया गया।

धूम्रपान भोग विलास की भी वस्तु नहीं है। विलास की वस्तु तो वह है जिससे हमें आनन्द प्राप्त हो और नुकसान कुछ भी न हो। हम एक सप्ताह के सिगरेटों के पैसे जोड़ कर अपने बच्चे का एक जोड़ा जूता खरीद सकते हैं। उसका कोई वस्त्र बना सकते हैं। बच्चे को सजा कर और उसे सुखी देखकर हमें कितना आनन्द होगा, यही गृहस्थ का विलास है।

तम्बाखू का सब से पहला प्रभाव भूख कम करना है। दूसरा प्रभाव मांस कम करना है। एक किसान ने पचास वर्ष की आयु मे हुक्का पीना एक दम छोड़ दिया। पूछने पर उसने गर्व से कहा, "मैंने अपना जीवन दस वर्ष और बढ़ा लिया है।"

डॉक्टरी राय है कि तम्बाखू किसी भी रोग की औषध नहीं। जो दो-चार उपचार हैं भी वे सत्य नहीं हैं। लोग इसे दांतों के दर्द की अक्सीर दवा बतलाते हैं। दांतों का दर्द तम्बाखू दांतों के नीचे दबाने से सुन्न हो

जाता है, जड़ से नहीं जाता। बल्कि यह कहिये कि इसी प्रकार उन्हें दस-पन्द्रह दिन दांतों के नीचे दबाना पड़ा कि वे तम्बाखू के अभ्यस्त हुए। एक बार एक मित्र के घर एक मन्त्री, एक डॉक्टर और एक केमिस्ट चाय पीने आये। मित्र ने उनसे तम्बाखू प्रयोग का कारण पूछा। मन्त्री और डाक्टर के उत्तर को छोड़ कर केमिस्ट का उत्तर हमारी बात की पुष्टि करता है, उसने कहा, कि दो वर्ष पहले मेरे होठ गल गये थे तब से तम्बाखू लिया था। उनसे फिर पूछा, कि जब होठ अच्छे हो गये तब भी अब तक क्यों लेते हैं? केमिस्ट ने उत्तर नहीं दिया, वे झुंझलाकर उठकर चल दिये। डॉक्टर सोल्ली कहते हैं कि तम्बाखू नसों को सुन्न कर देता है, जीवन को मूर्छित कर देता है, और निर्बलता को बढ़ाता है। यह वास्तव में कलेजे को धीरे-धीरे जलाता है। उसके पीने वाला साक्षात् सूली पर चढ़ा हुआ अपने दुर्भाग्य को चूमता है।

तम्बाखू का पीना अधिक हानिकारक है या खाना? अधिकांश पीने में अधिक हानि है। क्योंकि गले की नसों में होकर मस्तिष्क और जिगर दोनों दिशाओं में फैलता है। मस्तिष्क में अधिक विष फैलने से 'मस्तिष्क-ज्वर' हो जाता है। सरकारी अस्पतालों और पागलखानों में ऐसे केस देखने में आ सकते हैं। विद्यार्थियों को, जिन्हें मित्र संसर्ग से सिगरेट पीने का चस्का लग जाता है, शीघ्र ही अपनी स्मरण शक्ति के ह्रास का अनुभव होने लगता है, वे पहले की भांति पाठ याद नहीं कर सकते। फिर भी वे धुआं उड़ाना नहीं छोड़ते। डॉक्टर गोर्जस कहते हैं—"तम्बाखू अध्ययन का बन्द द्वार है।" ड्राइंग के विद्यार्थियों का अथवा अध्यापकों का, जो तम्बाखू पीते हैं, काम करते समय हाथ कांपने लगेगा। उनकी ड्राइंग में कंपकंपी अवश्य चित्रित होगी। उनकी दृष्टि में भी अन्तर आ जायगा।

तम्बाखू मस्तिष्क को तुरन्त ही मलिन कर देता है। अनिद्रा, आंखों के आगे तारे से दीखना, दिल का शीघ्र घबड़ा जाना, प्रत्येक कार्य में निरुत्साही होना ये समस्त दोष तम्बाखू की अवश्यम्भावी देन हैं। डॉक्टर रिचार्डसन कहते हैं 'जो माता-पिता तम्बाखू का सेवन करते हैं,

उनकी सन्तान अवश्य ही मानसिक और शारीरिक दुर्बलताओं का शिकार होगी।" एक अन्य प्रतिष्ठित चिकित्सक की राय है कि "मैंने आज तक एक भी ऐसा तम्बाखू सेवी माता-पिता नही देखा जिसकी सन्तान का स्नायु मण्डल कमजोर न हो। उनका मस्तिष्क भी दुर्बल होता है।" फ्रांस और अमेरिका मे ऐसे अनेक प्रयोग देखे गये हैं जो बच्चे जितनी अल्पावस्था मे तम्बाखू सेवन करने लगते हैं उतनी ही जल्दीउनका पतन होता है। एक बड़े डॉक्टर का यह अनुभव है कि सिगरेट पीने से प्रत्येक मनुष्य का ह्रास होता है। ज्यों-ज्यों धूम्रपान का सेवन संसार मे बढ रहा है, हमें निम्न बीमारियाँ भी बढती नजर आती हैं : मुख-दर्द (अचानक ही मुंह का दुखना), अपच, गठिया का दर्द और मस्ि क रोग। छोटे बच्चों पर तम्बाखू का शीघ्र प्रभाव पडता है। वास्तव मे सिगरेटों ने हमारे सामाजिक, नैतिक और राजनैतिक जीवन मे दुर्बलता ला दी है।

प्रसिद्ध फ्रेंच डॉक्टर जी० सेसने ने नौ से पन्द्रह वर्ष की आयु वाले ३८ धूम्रपामी बच्चों का निरीक्षण किया। इन बच्चो का रक्त प्रवाह बहुत क्षीण था और उन्हें हृदय रोग हो चुका था। पाचन शक्ति बिगड़ गई थी, और उन्हें अल्कोहल पीने की इच्छा होती थी। पारी का बुखार आने लगा था, रक्त के लाल कण नष्ट हो गये थे। नाक से खून गिरता था। रात को भरपूर नींद नही आती थी और मुंह का स्वाद बिगड़ गया था। डॉक्टर ने इन बच्चों से तम्बाखू छुड़ाया और वे ६ महीने के बाद बिल्कुल स्वस्थ हो गये।

युवावस्था में धूम्रपान की सबसे अधिक प्रचुरता होती है। ज्यों-ज्यो अवस्था बढ़ती जाती है, नसो मे सुस्ती जल्दी-जल्दी आती है और तम्बाखू का सेवन अधिक होता है। हृदय पर इसका बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है, स्नायु मण्डल ढीला हो जाता है। इच्छाशक्ति नष्ट हो जाती है। इच्छाशक्ति ही सदाचार की कुंजी है, जिसमे इच्छाशक्ति नही, उसकी इन्द्रियां वश मे नही, वह सदाचारी नहीं, संयमी नहीं। इच्छाशक्ति मनुष्य की सबसे बड़ी शक्ति है, इसी के सहारे जीवन के दुःख सुख कटते हैं। जीवन एक नौका है

जो पानी में डूबती और उतराती रहती है, इच्छाशक्ति ही उसका खिवैया है यह एक प्रकार की मानुषीय आशा और शक्ति का संचित सुरक्षित कोष है, यही उसका भाग्य है।

अमेरिका के सरकारी अस्पताल के बड़े सर्जन कहते हैं—"तम्बाखू दिलेरी को कम करता है, शरीर को कमजोर बनाता है और खून को सुखाता है।"

एक बार एक विद्यार्थी ने स्कूल में तम्बाखू खाना सीख लिया। गर्मी की छुट्टियाँ होने पर उसे अपने पिता के साथ दुकान पर शारीरिक परिश्रम का कार्य करना पड़ा। वह जब थक जाता था, तब पिताजी की नजर बचा कर थोड़ा तम्बाखू खा लेता था और फिर काम में लग जाता था। परिणाम यह हुआ कि वह प्रतिदिन पीला पड़ता गया और बीमार होकर खाट पर पड़ गया। पिता ने डॉक्टर को बुलाना चाहा, पर असली भेद खुल जाने के भय से उसने पिता को बारम्बार डॉक्टर लाने से रोका। जब वह मृत्यु के समीप ही आ गया तब डॉक्टर ने आकर नब्ज देखी। उसकी शक्ति मर चुकी थी और दिल की चाल बढ़ गई थी। उसी शाम को उसका हार्ट फेल हो गया।

एक युवक महाशय एक कन्या को अपनी शादी के लिये देखने गये। वे सिगरेट बहुत पीते थे। कन्या के पास जाते समय उन्होंने अपनी जेबों को खूब झाड़ कर साफ कर लिया था और उनमें सेंट लगा लिया था कि कहीं सिगरेटों की गन्ध न रह जाय। कन्या सुशिक्षित थी और उसे किसी ने यह बात बता दी थी। उसके सामने जब युवक महाशय पहुंचे तो उसने उनके होठों को तीक्ष्ण दृष्टि से देखा। युवक ने होठों पर तुरन्त उंगली फेरी और रूमाल से पोंछ लिया। कन्या ने हंसकर कहा, "होठों को पलौस सिगरेट पीने के अभ्यास को नहीं छिपा सकती। और वह तुरन्त वहां से चली गई।" युवक महाशय को उस कन्या के न मिलने का कई वर्ष तक खेद रहा, क्योंकि उससे विवाह हो जाने पर वे कलेक्टरी की उम्मेदवारी में आ सकते थे।

एक प्रसिद्ध शराबी व्यक्ति ने शराब और सिगरेट बिल्कुल छोड़ दी। जब उसके मित्रों ने इस पर आश्चर्य प्रकट किया तो उसने कहा, "इसमें आश्चर्य क्या है। मैंने हृदय से जब चाहा तब छोड़ दी, और मेरा विश्वास है कि मनुष्य अपनी इच्छा शक्ति से सब कुछ कर सकता है। परन्तु एक बात मेरे अनुभव में आई कि शराब तो मुझ से अनायास ही छूट गई किन्तु सिगरेट छोड़ने में कठिनाई हुई। मैं सिगरेट को इतना कठिन नहीं समझता था। पर मैंने उस कष्ट को भी अपनी इच्छा शक्ति से सहन किया और वह भी त्याग दी। अब मैं मानों स्वतन्त्र हूं।"

एक नवयुवक को सारे दिन सिगरेट पीने की बुरी लत थी, सिगरेट न मिलने से वह बेहोश होने लगता था। उसकी नव-विवाहिता सुन्दरी ने अपने पति से एक दिन कहा, "मैं आपके इस अभ्यास को पसन्द नहीं करती, तुम्हारे पास आने से मुझे चक्कर आने लगते हैं क्या तुम मेरे लिए सिगरेट नहीं छोड़ सकते ?" युवक को अपनी पत्नी अति प्रिय थी, उसने उत्तर दिया कि "शायद मैं छोड़ सकूंगा।" उसने उसी समय से सिगरेट पीना बन्द कर दिया, पर उसे अत्यन्त कष्ट हुआ, वह बेहोशी में भी अपनी उंगलियों को होठों से लगाकर सिगरेट पीने का संकेत करता था, उसकी पत्नी ने द्रवित होकर सिगरेट सुलगा कर दे दी। पीते ही होश में आ गया। उसने पत्नी से कहा, तुम अब मुझे सिगरेट न देना, मुझे इतना तो विश्वास है कि मैं मरूंगा नहीं और यों चाहे जितना कष्ट सहने के लिए मैं तैयार हूं। कदाचित तुम्हारे प्रेम वश ही मैं इस लत से स्वतन्त्र हो सकूं। तीन महीने तक वह सिगरेट से संघर्ष करता रहा, उसे खांसी उठने लगी, कफ गिरने लगा, स्नायु मण्डल सुन्न हो गया, प्रत्येक समय बेहोशी और आंखों के आगे अंधेरा रहने लगा। उसके आगे संसार के भूत प्रेत सिगरेट से लेकर नाचने और उसे पेश करने लगे। जब उसने सिगरेट पीना आरम्भ किया था तब भी उसे इसी प्रकार के उपद्रव सहने पड़े थे। पर उसे सदैव अपनी प्रिय पत्नी का ध्यान रहता था, परोक्ष में भी उसे अपनी पत्नी की मधुर और मुस्कराती मूर्ति सिगरेट न पीने का आदेश करती हुई दीख

पड़ती थी। उसे कुछ भी नहीं सूझता था, उसकी कुछ भी अभिलाषा न थी, वह केवल अपनी पत्नी की इच्छा को पूरी करना चाहता था। अन्त में एक दिन उसे प्रातःकाल सोकर उठते ही बहुत शांति का अनुभवहुआ। उसने अपनी पाशविक वृत्ति पर विजय पा ली थी। उसका सिगरेट पीना सर्वथा के लिये छूट गया। इस घटना से हम प्रत्येक स्त्री के आकर्षण में सुधार की आशा करते हैं।

एक बार एक किसान ने कहा कि मेरे शरीर में तम्बाखू का इतना अधिक असर हो चुका है कि मेरे पास मच्छर और मक्खी नहीं आ सकते। वे मेरी शरीर गन्ध से दूर भागते हैं, और यदि वे मेरे शरीर से चुपट जायें तो मेरे पसीने से मर जायेंगे। डॉक्टर लोग तम्बाखू पीना दमे के लिए लाभदायक बताते हैं। परन्तु इससे दमे की जड़ नहीं जाती। एक बार मेडिकल बोर्ड के निमन्त्रण पर इंगलैंड में तम्बाखू के दोषों पर एक निबंध लिखा गया जिस पर पांच सौ पौंड पारितोषिक दिया गया था। इस निबंध का कुछ सार इस प्रकार है :—

१—तम्बाखू का प्रयोग अप्राकृतिक है, क्योंकि कोई भी नभचर पशु इसे नहीं चरता।

२—पहले पहल जब मनुष्य इसे पीता है तो वह बीमार हो जाता है यदि वह पहले पहल किसी फल को खाये और चाहे वह फल उसे रुचिकर न भी हो तब भी वह उसके खाने से बीमार नहीं होता।

३—यह आनन्ददायक वस्तु नहीं है। आनन्ददायक वस्तु हानि नहीं करती।

४—अकेले इंगलैंड में १२,०००,००० पौंड वार्षिक मूल्य का तम्बाखू उड़ाया जाता है। और इसके साज सामान सहित, २०,०००,००० पौंड वार्षिक व्यय होते हैं।

५—यह गन्दी आदत है।

६—यह दांतों को बिगाड़ देती है।

७. इससे अनेक रोग शरीर में प्रवेश करते हैं। यह शारीरिक विकास को रोक देता है। बचपन में खाने से स्वाद शक्ति जाती रहती है। सूंघने, सुनने और देखने की शक्ति भी कमजोर पड़ जाती है। गले मे घाव हो जाते हैं। दिल कमजोर हो जाता है। पाचन शक्ति बिगड़ जाती है। स्नायु-मण्डल छिन्न-भिन्न हो जाता है, हाथ कांपने लगते हैं। इच्छा शक्ति नष्ट हो जाती है। मनुष्य संशय और पशोपेश में पड़ा रहता है। मनुष्य ओज और स्मरण-शक्ति खोकर पशु के समान हो जाता है। पेट और होठों के नीचे नासूर हो जाते हैं। धूम्रपानी के घाव देर मे अच्छे होते हैं। यह समय को नष्ट करता है। इससे शराब पीने की इच्छा होती है।

८. इसके कारण मकानों मे आग लग जाती है जिससे जन-हानि भी होती है।

९. तम्बाखू दिमाग को अचेत रखता है और मनुष्य लापरवाह हो जाता है।

उपरोक्त विवरण निःसन्देह सत्य है। अमेरिका की प्रसिद्ध Harpers दुकान सिगरेट की राख झड़ने के कारण जलकर भस्म हो गई, जिसमे दो लाख पौंड की हानि हुई थी। दूसरा उदाहरण आग लगने का इससे भी भयानक है, इसमें ६ घर, २ जहाज और १०० से अधिक मनुष्य जलकर भस्म हो गये थे।

*जब हम तम्बाखू खाते हैं तब हमें बार-बार थूकना पड़ता है।*

यह थूक कहां से आया ? मुंह मे लार का बहना ही थूक है। हम जब खाना आदि खाते हैं तब यह लार तुरन्त जीभ के नीचे ग्रन्थी में से निकल कर बहने लगती है और भोजन पचाती है। तम्बाखू खाने और थूकने से यह लार कम हो जाती है, इसी से अपच और भूख न लगने की शिकायत बनी रहती है। तम्बाखू खाकर हम कितना थूक देते हैं, जरा इस पर भी विचार तो करिये। खूब तम्बाखू खाने वाला एक दिन में ३ पिन्ट लार थूकता है। दूसरे डॉक्टर बतलाते हैं कि ६ महीने में थूकी हुई लार का वजन मनुष्य के अपने वजन के बराबर होता है। तीसरे डाक्टर कहते हैं

कि जो मनुष्य प्रत्येक पांच मिनट में चाय के चम्मच जितना थूकता है, वह अपने शरीर से पचास वर्ष में ६ टन शक्ति खो देता है।

अमेरिका में सन् १९०० में प्रति वर्ष ९९,[illegible] पौंड तम्बाकू और १०००,३००,००० *सिगरटें खर्च होती थीं।*

एक व्यक्ति खूब सिगरटें पीता था और यह सुधारवादियों का मजाक उड़ाकर कहा करता था कि मैं इतनी पीता हूं फिर भी मुझे क्यों नहीं कुछ होता। एक दिन सुना गया कि उसे लकवा मार गया है, पहले उसकी दृष्टि जाती रही, फिर बोलना बन्द हो गया, फिर गर्दन मुड़नी बन्द हो गई, हाथ उठने बन्द हो गये, धीरे-धीरे सभी अंगो का संचालन बन्द हो गया और वह एक ही सप्ताह में मर गया।

आखों के एक बड़े भारी विशेषज्ञ डॉक्टर का कहना है कि 'तम्बाखू आंखों का शत्रु है। यह आंखों को ले बैठता है और श्रवण शक्ति को कम कर देता है। यदि वे किसी भी अवस्था में पहुंच कर तम्बाखू त्याग दें तो उनका रोग अच्छा हो जाएगा। मिस्टर प्लाइमाऊथ इंगलैंड के प्रसिद्ध वकील थे, उन्होंने लगातार तीस वर्षों तक तम्बाखू खाया भी और पिया भी। उसकी दृष्टि लगभग नष्ट हो चुकी थी और पिछले दस वर्षों से सिर मे गूंज बनी रहती थी। उनके मित्रों ने तम्बाकू छोड़ देने की प्रार्थना की। उनके बार-बार कहने पर उन्होंने तम्बाखू छोड़ दिया, परिणाम यह हुआ कि ६३ वर्ष की अवस्था में भी वे देखने और सुनने लगे। उनकी शिकायतें मिट गईं।

सिगरेट और बीड़ी के कारखाने मे काम करने वाले मजदूरों को अनेक ऐसे रोग लग जाते हैं। एक डॉक्टर का कहना हैं कि मेरे अस्पताल मे ऐसे अनेक केस आते हैं। उन कोआराम होने में साधारण रोगियों की अपेक्षा दूना समय लगता हैं। एक बार एक सिगरेट के कारखाने से पचास मजदूर एक अचानक बीमारी हो जाने के कारण अस्पताल में लाए गये। पता चला कि सिगरेट का अन्तिम फिनिश देते समय (जो उन्हें दांत और जीभ के द्वारा करना पड़ता था) उन सबको एक-सा ही अद्भुत ज्वर हो गया था।

जर्मनी में एक कारखाने में काम करने वाले व्यक्ति पीले और कमजोर बने रहते है। उनमें से दस प्रतिशत बूढ़े होते होगे नहीं तो शेष वृद्धावस्था आरम्भ होने से पहले ही मर जाते हैं। स्त्रियों की आयु आधी ही रह जाती हैं। इन परिणामों से हमे जान लेना चाहिए कि जिस वस्तु के कारखाने में इस प्रकार की तकलीफें होती हैं उस वस्तु में अवश्य ही दोष है। गठिया और मृगी तम्बाखू के अवश्यम्भावी परिणाम है।

तम्बाखू से आवाज खरखरी और भारी हो जाती है। संगीत के प्रेमी गवैये न तम्बाखू खाते हैं, न ही पीते हैं। मधुर कण्ठ वाले प्रसिद्ध गवैये तम्बाखू से बचे रहते हैं।

एक आदमी के मुह में हर समय सिगरेट लगी रहती थी। कई वर्ष व्यतीत हो गये परन्तु उसके सेवन में कमी नही हुई। एक दिन वह सड़क पर चलते-चलते गिर पड़ा। वह छाती पर हाथ रखे हुए था और चिल्लाता था। लोगों ने देखा कि कपड़ो के नीचे एक भारी फोड़ा हो रहा है। उसके विष ने इस समय उसे अचेत और अशक्त बना दिया था। उसे अस्पताल ले गये पर पहुंचते ही वह मर गया।

तम्बाखू खाने, पीने और सूंघने का एक ही अर्थ है, हल्का नशा होना। इसीलिए इसका व्यवहार किया जाता है। परन्तु यह प्रत्येक अवस्था में स्नायुमण्डल को निर्बल और सुस्त कर देता है। रक्त का प्रवाह ठीक-ठीक नही बहता। पसीने निकलने के छिद्र बन्द हो जाते हैं, मल अंतड़ियों में चिपक जाता है। जब शरीर में मल पदार्थ और अशुद्ध पानी रुकने लगेगा तो अवश्य कोई रोग उत्पन्न होगा। बहुत से व्यक्ति भोजन के बाद तम्बाखू पीते हैं जिससे वे समझते हैं कि भोजन के पचने में सहायता मिलती है। परन्तु वास्तव में यह बात नहीं है। वह नसों को केवल गरमा देता है, जिससे अंतड़ियाँ खुश्क हो जाती हैं और मल को बाहर फेंकने में अशक्त हो जाती हैं।

एक परिवार में तम्बाखू का बहुत ही प्रचार था, छोटे बडे सभी

लगे। बड़ा लड़का एक दिन घोड़े पर घूमने जा रहा था, हाथ में सिगरेट थी कि दौरा आ गया और गिर पड़ा, गिरते ही मर गया। गृहपति जिसकी अवस्था चालीस के लगभग थी, दौरे में ही मरा। स्कूल में पढ़ने वाले लड़कों को भी क्लास में बैठे-बैठे दौरे आ जाते थे। एक बार एक लड़के को दौरा आया, मास्टर ने इसकी जांच की तो देखा कि मुंह में तम्बाखू भरा हुआ है। उसे बहुत मना किया गया परन्तु तम्बाखू नहीं छोड़ा। भरी जवानी में चौबीस वर्ष का होकर वह भी मर गया।

एक पार्लियामेंट के सदस्य बहुत ही प्रतिष्ठित थे, उनकी बहुत धाक जमी हुई थी, किन्तु चालीस वर्ष की अवस्था तक पहुंचते-पहुंचते उनका रंग फीका पड़ गया, उनमें न पहले जैसा ओज था, न वाकपटुता, न चुस्ती। वे बन्द कमरे में पड़े सिगरेट फूंका करते थे। डॉक्टर ने परीक्षा करके कहा कि तुम सिगरेट छोड़ दो तो बच जाओगे। पर उन्होंने कहा, कि मैं सिगरेट के बिना ही मर जाऊंगा। अन्त में वे बेहोश और पागल होकर मर गये।

एक और सम्भ्रान्त व्यक्ति सिगरेट पीते-पीते पागल हो गये थे, वे रात को छत पर चढ़कर चिल्लाते, 'परमात्मा मुझे यह क्या हो गया ?' एक दिन उन्हें आवाज आई 'तम्बाखू। तम्बाखू। तम्बाखू।।' उस दिन से उन्होंने तम्बाखू छोड़ दिया और वे अच्छे हो गये। एक युवक ने विवाह किया, और विवाह-रात्रि से ही बीमार रहने लगा, उसे हृदय रोग, मृगी, उन्माद, हिस्टीरिया जैसे दौरे आने लगे। स्त्री ने समझा कि मेरे कारण ही ये रोगी हुये हैं, उसने डरते-डरते पति से कहा, आप किसी अच्छे डॉक्टर को दिखाइये न। पति ने एक मामूली वैद्य से अपनी परीक्षा कराई। उसने रोग को भली-भाँति न समझ कर कहा, 'मुझे तम्बाखू की गंध आती है क्या तुम्हें किसी ने विष दिया है ?' युवक समझ गया। उसने उसी दिन से तम्बाखू पीना छोड़ दिया। और शीघ्र ही स्वस्थ हो गया।

एक प्रोफेसर साहब को गाँव में रात बितानी पड़ी, वे जिस कमरे में सोये उसमें गृहपति ने रात भर हुक्का गुड़गुड़ाया। प्रातः होने पर उसने

देखा कि मेहमान उठते ही नही है। उन्हे बहुत हिलाया डुलाया गया, पर वे न उठे। लोगों ने समझा मर गये। दौड़-धूप मच गई। गांव मे एक वैद्य रहते थे वे आये, उन्होने नाड़ी देखी और कहा, 'गड़बड़ मत करो' अभी मरे नही हैं।' पर वे बेहोशी का कारण न समझ सके। उन्हें कमरे से निकाल कर नीम के पेड़ो की छाया मे खुली हवा में रखा गया। थोड़ी देर मे उनकी मुर्छा जाती रही। उन्हे अपने कण्ठ मे कड़वी चीज अटकी-सी जान पडी। उन्होने कई बार जोर लगाकर खकार थूकी तो काला धुआं निकला। और जीभ पर तम्बाखू का स्वाद मालूम पड़ा। उन्होने पूछा कि मेरे कमरे मे रात कौन सोया था, गृहपति ने कहा कि मैं ही था, मैं रात मे कई बार हुक्का पीने उठा था, पर किसी गैर आदमी को अन्दर नही पाया। प्रोफेसर साहब खिलखिलाकर हँस पड़े और बोले—'बस-बस, तम्बाखू से मुझे बेहद घृणा है। मैं इसी के धुएँ से बेहोश हुआ था।'

इसके विषैले धुएँ का परिणाम अवश्य ही भयानक है। अब आप कल्पना कीजिए कि यदि कोई बच्चा दस वर्ष की अवस्था मे तम्बाखू पीने लगे तो पांच वर्ष बाद उसके कलेजे मे कितना विष जम जायेगा और उसकी दस वर्ष बाद क्या दशा होगी। वह निश्चय ही पागल और मूढ बुद्धि हो जायेगा। परीक्षण करने से ज्ञात हुआ कि तम्बाखू सेवन करने वालो पर टाइफाइड ज्वर और हैजे का शीघ्र प्रभाव होता है।

एक रियासत के प्रधान मन्त्री टाइफाइड से बीमार हुए और छः महीने तक स्वस्थ न हो सके। डॉक्टरो ने कहा आप योरोप जाइये और सिगरेट न पीने का प्रण करिये। मन्त्री महोदय योरोप गये परन्तु उन्होने तम्बाखू पीना न छोड़ा। वे बिना पिये बेचैन होने लगते थे परिणाम यह हुआ कि वे वहां जाकर और भी अशक्त हो गये। डॉक्टरों ने समझाया और तम्बाखू की हानि बतलाने के लिए पुस्तकें पढने को दीं पर वे न माने। आखिर डॉक्टरों ने उनकी चिकित्सा बन्द कर दी और वे और भी रोगी होकर भारत लौट आये।

तम्बाखू पीने से समय भी कितना व्यर्थ जाता है यह भी सोचिए।

दो घण्टे नित्य ही इस काम मे खर्च हों तो एक वर्ष में ६० दिन खर्च हुए। दस वर्ष में डेढ़ वर्ष खर्च हुआ, पचास वर्ष में साढ़े सात वर्ष व्यर्थ गंवाये गये, और आर्थिक व्यय का तो हिसाब और भी अधिक है। अमेरिका मे एक व्यक्ति की अभी मृत्यु हुई है जो 75 सिगरेट नित्य पीता था। उसकी मृत्यु का कारण निकोटाइन विष था। मिस्टर मिम्स समस्त दुनिया का हिसाब लगाकर बतलाते हैं कि प्रति वर्ष 1000,000,000 रु० के तम्बाखू का सेवन किया जाता है।

वैज्ञानिक आधार पर यह बात मानी गई है कि पीने और खाने दोनों क्रियाओं से प्यास लगती है। मुंह और गला खुश्क हो जाता है, और पानी पीने से भी प्यास कम नहीं होती। डॉक्टर हम्फ्रे ने तम्बाखू का व्यापक प्रचार देख कर कहा था, "वन मानुष भी इसे खाना पसन्द नहीं करेगा, फिर ये बुद्धिमान आदमी इसे क्यों खाते हैं? यह न तो पोषकतत्त्व है, न पाचक है, न मानसिक और शारीरिक शक्ति को बढ़ाने वाला है, यह तो हमारा प्रबल शत्रु है जो नसों को काट डालता है-पेट को नष्ट कर डालता है, प्यास को बढ़ाता है।"

जिस भूमि में तम्बाखू की खेती होती है वह शीघ्र ही शक्तिहीन हो जाती है, उसमे उर्वरा-शक्ति नहीं रहती। इसीलिए जहाँ पहले तम्बाखू के खेत लहलहाया करते थे। वे भू भाग अब सूखे बंजर पडे हैं, क्योंकि तम्बाखू के विष ने उनका सत्यानाश कर डाला है। जो व्यक्ति तम्बाखू खाता और थूकता है वह अपने इर्द-गिर्द ६० फीट तक तम्बाखू की गन्ध फैलाता है।

× × ×

"दारू, भाँग की तरह तम्बाखू भी खराब है। जो शराब को खराब मानता है, वह सिगरेट, तम्बाखू कैसे पी सकता है। तम्बाखू पीने वाले ज्ञानशून्य हो जाते हैं। वे बिना आज्ञा के दूसरों के घरों में तम्बाखू पीते जरा भी नहीं शर्माते।"

—महात्मा गाँधी

"चुरुट, तम्बाखू पीने से बुद्धि नष्ट होकर मनुष्य की अधर्म में प्रवृत्ति

हो जाती है। यह एक ऐसा नशा है, जो कई अंशो में शराब से भी बुरा है।"
—टालसटाय

"तम्बाखू पीने से हाजमा सुधरता है, यह विचार बिल्कुल गलत है। ऐसे हजारों रोगी आते हैं जिनकी पाचन शक्ति तम्बाखू के व्यसन से बिगड़ गयी है।"
—डॉक्टर मसो

"तम्बाखू, शराब, चाय आदि नशीली और विषैली चीजों में शरीर को पोषण करने वाला गुण जरा भी नहीं है। कमजोरी और अकाल मृत्यु के सिवा और कोई नतीजा इससे नहीं होता।" डाक्टर टी०ए० निकोलस

"तम्बाखू से शरीर के भीतरी भाग बिगड़ कर सूज जाते हैं। यह भयंकर विष है इसमें जरा भी सन्देह नहीं।"
— डॉक्टर अल्माट

"जिस पुरुष को ५० वर्ष तक जीना हो, वह तम्बाखू पीने के कारण ४० वर्ष ही जियेगा"
—डाक्टर शाफ़

